मुझे वरण करने के लिये तीन अप्सरा खड़ी हैं। इतने में मानो किसी स्वर्गीय देवी ने मेरा प्राणदान महाकाल से ले लिया है और वह देवी मानो हूबहू तुम्हीं हो। उफ! कलेजा काँपता है। हे जगदीश! रक्षा करो।

सावित्री—नाथ डरिए मत, अब कुछ चिंता नहीं। यह सब सत्य था, स्वप्न न था, पर अब कुछ डर नहीं।

सत्यवान—ऐं! क्या यह सब सच था? क्या मुझे महाकाल के पाश से तुम्हीं छुड़ा लाईं? धन्य देवि धन्य! (घबड़ाहट नाट्य करता है) अह! बेतरह सिर घूमता है। कुछ समझ नहीं पड़ता जागता हूँ या सोया।

(नारद मुनि बीन बजाते गाते आते हैं)

"बोलो कृष्ण कृष्ण राम राम परम मधुर नाम।
गोविंद गोविंद, केशव केशव, गोपाल गोपाल॥
माधव माधव, हरि हरि हरि वंशीधर वंशीधर श्याम।
नारायण वासुदेव नंदनंदन जगवंदन वृंदावनचारुचंद्र गरे गुंजदाम।
हरीचंद जनरंजन सरन सुखद मधुर मूर्ति राधापति पूर्ण करन सतत भक्तकाम॥

(सत्यवान सावित्री प्रणाम करते हैं)

नारद—मंगलमय भगवान् श्रीकृष्णचंद्र सदा तुम लोगों का मंगल करैं। (सावित्री से) सावित्री आज तूने सती-कुल का मुख उज्ज्वल किया, आज तूने सतीत्व की वह ध्वजा फहराई जो अनंत काल तक उड्डीयमान रहैगी। तेरा यश देवांगनागण गा गाकर अपने को धन्य मानेंगी और तेरी पुण्य कथा संसार को पवित्र करैगी।

[ लवंगी, मधुकरी और सुरबाला का प्रवेश ]

सखीत्रय—वाह सखी वाह ! तुममें इतने गुण भरे हैं यह हम लोगों को तनिक भी विदित न था। धन्य तुम्हारा सतीत्व !

नारद—(सत्यवान से) पुत्र ! तुम्हारा धन्य भाग्य है जो तुमने ऐसी सती स्त्री पाई। (सावित्री का हाथ सत्यवान के हाथ में देते हैं) लो, आज फिर मैं तुम्हें इस अमूल्य रत्न को सौंपता हूँ। इसे यत्न से रखना। (तीनों सखी और अप्सरागण सावित्री सत्यवान को बीच में करके नाचती और गाती हैं। रंगशाला में खूब प्रकाश हो जाता है।)

जय जय सावित्री महरानी।
सती-सिरोमनि रूपरासि करुनामय सब गुनखानी ॥
प्रेममयी निज पति के पद में छाया सी लपटानी।
इनके जस की सुभग पताका तीन लोक फहरानी ॥
अचल प्रताप सतीत्व धरम को थाप्यो जग सुखदानी।
सती-मंडली भूषण है इनकी प्रेमकहानी ॥

( आकाश से पुष्पवृष्टि होती है और यवनिका गिरती है )

---

## इंडियन प्रेस, लिमिटेड, प्रयाग द्वारा प्रकाशित

### बाबू श्यामसुंदरदास बी० ए० के ग्रंथों की सूची

---

| | | |
|---|---|---|
| रामचरितमानस ( सटीक ) | ... | ६) |
| संक्षिप्त रामायण ( सचित्र ) | ... | १) |
| हिंदी कोविद-रत्नमाला ( सचित्र ) भाग १ और २ | | ३।।।) सेट |
| मानस-सूक्तावली | ... ... | १) |
| गद्यकुसुमावली | ... ... | १) |
| राजा लक्ष्मणसिंह की शकुंतला ( गद्य संस्करण ) | | १) |
| ,, ,, का मेघदूत | ... | ।।=) |
| भारतेंदु नाटकावली | ... ... | ३।।) |
| भारतेंदु हरिश्चंद्र | ... ... | ।।।) |
| भाषासारसंग्रह—भाग १—४ भाग | ... प्रत्येक | ।।=) |
| भाषा पत्रबोध | ... ... | ≡) |
| संक्षिप्त पद्मावत | ... ... | १।।।) |
| हिंदी गद्यसंग्रह | ... ... | १) |
| हिंदी कुसुमावली—भाग १ और २ | ... प्रत्येक | ।।=) |
| साहित्य सुमन—भाग १ और २ | ... ,, | ।।) |
| राधाकृष्ण-ग्रंथावली—भाग १ | ... | ... |

### प्रकाशित होनेवाली पुस्तकें

| | | |
|---|---|---|
| राधाकृष्ण ग्रंथावली भाग २ | ... ... | ... |
| गुलेरी-लेखावली | ... ... | ... |
| हिंदी भाषा और साहित्य | ... | ... |

बाबू श्यामसुंदरदास बी० ए० द्वारा संपादित तथा काशी-नागरी-प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित नीचे लिखी पुस्तकें भी इंडियन प्रेस, लिमिटेड, प्रयाग तथा उसकी शाखाओं से मिल सकती हैं,—